- **बलिः**—पुं°——बल् + इन्—चंवर का डंडा
- **बलिः**—पुं°——बल् + इन्—एक प्रसिद्ध राक्षस का नाम
- **बलिः**—स्त्री°————तह, झुर्री
- **बलिकर्मन्**—नपुं°—बलि - कर्मन्——सब जीव-जन्तुओं को भोजन देना
- **बलिकर्मन्**—नपुं°—बलि - कर्मन्——कर अदायगी
- **बलिदानम्**—नपुं°—बलि - दानम्——देवताओं को नैवेद्य अर्पण करना
- **बलिदानम्**—नपुं°—बलि - दानम्——सब जीव-जन्तुओं को भोजन देना
- **बलिध्वंसिन्**—पुं°—बलि - ध्वंसिन्——विष्णु का अवतार
- **बलिनन्दनः**—पुं°—बलि - नन्दनः——बलि के पुत्र बाण का विशेषण
- **बलिपुत्रः**—पुं°—बलि - पुत्रः——बलि के पुत्र बाण का विशेषण
- **बलिसुतः**—पुं°—बलि - सुतः——बलि के पुत्र बाण का विशेषण
- **बलिपुष्टः**—पुं°—बलि - पुष्टः——कौवा
- **बलिभोजनः**—पुं°—बलि - भोजनः——कौवा
- **बलिप्रियः**—पुं°—बलि - प्रियः——लोध्र वृक्ष
- **बलिबन्धनः**—पुं°—बलि - बन्धनः——विष्णु का विशेषण
- **बलिभुज्**—पुं°—बलि - भुज्——कौवा
- **बलिभुज्**—पुं°—बलि - भुज्——चिड़िया
- **बलिभुज्**—पुं°—बलि - भुज्——बगुला या सारस
- **बलिमन्दिरम्**—नपुं°—बलि - मन्दिरम्——पाताल लोक, बलि का आवासस्थान
- **बलिवेश्मन्**—नपुं°—बलि - वेश्मन्——पाताल लोक, बलि का आवासस्थान
- **बलिसद्मम्**—नपुं°—बलि - सद्मम्——पाताल लोक, बलि का आवासस्थान
- **बलिव्याकुल**—वि°—बलि - व्याकुल——पूजा में अथवा सब जीव जन्तुओं को भोजन देने वाला
- **बलिहन्**—पुं°—बलि - हन्——विष्णु का विशेषण
- **बलिहरणम्**—नपुं°—बलि - हरणम्——सब जीव-जन्तुओं को भोजन देना
- **बलिन्**—वि°——बल् + इनि—मजबूत, शक्तीशाली, ताकतवर
- **बलिन्**—पुं°————भैंसा
- **बलिन्**—पुं°————सूअर

- **बलिन्**—पुं°—-——ऊँट
- **बलिन्**—पुं°—-——साँड
- **बलिन्**—पुं°—-——सैनिक
- **बलिन्**—पुं°—-——एक प्रकार की चमेली
- **बलिन्**—पुं°—-——कफात्मक वृत्ति
- **बलिन्**—पुं°—-——बलराम का विशेषण
- **बलिन** —वि°—-—बलि + न—झुर्रीदार, सिकुड़नदार, झुर्रियाँ पड़ी हुई हों, पिलपिला
- **बलिभ**—वि°—-—बलि + भ, बवयोरभेदः—झुर्रीदार, सिकुड़नदार, झुर्रियाँ पड़ी हुई हों, पिलपिला
- **बलिन्दमः**—पुं°—-—बलि + दम् + खच्, मुम्—विष्णु का विशेषण
- **बलिमत्**—वि°—-—बलि + मतुप्—पूजा या आहुति की सामग्री तैयार रखने वाला
- **बलिमत्**—वि°—-—बलि + मतुप्—कर उगाहने वाला
- **बलिमन्**—पुं°—-—बल + इमनिच्—सामर्थ्य, ताकत, शक्ति
- **बलिवर्द**—वि°—-——साँड़, बैल
- **बलिष्ठ**—वि°—-—बलवत् <बलिन्> + इष्ठन्—अत्यन्त बलशाली, अत्यन्त मजबूत, अतिशय शक्तिशाली
- **बलिष्ठः**—पुं°—-——ऊँट
- **बलिष्णु**—वि°—-—बल् + इष्णुच्—अपमानित, अनादृत, तिरस्कृत
- **बलीकः**—पुं°—-—बल् + ईकन्—छप्पर की मुंडेर
- **बलीयस्**—वि°—-—बलवत् <बलिन्> + इयसुन्—अपेक्षाकृत मजबूत, अधिक शक्तिशाली
- **बलीयस्**—वि°—-—बलवत् <बलिन्> + इयसुन्—अधिक प्रभवी
- **बलीयस्**—वि°—-—बलवत् <बलिन्> + इयसुन्—अपेक्षाकृत महत्त्वपूर्ण
- **बलीवर्दः**—पुं°—-—दा + क, ईवर्दः, बली चासौ ईवर्दश्च कर्म° स°—साँड़, बैल
- **बरीवर्दः**—पुं°—-—वृ + क्विप् = वर्, ई वश्च=ईश्वरौ तौ ददाति—साँड़, बैल
- **बल्य**—वि°—-—बल् + यत्—मजबूत, शक्तिशाली
- **बल्य**—वि°—-—बल् + यत्—शक्तिप्रद
- **बल्यः**—पुं°—-——बौद्ध भिक्षु
- **बल्यम्**—नपुं°—-——वीर्य, शुक्र
- **बल्लवः**—पुं°—-—बल्ल् + अच् तं वाति वा + कः—ग्वाला

- **बल्लवः**—पुं°—-—बल्ल् + अच् तं वाति वा + कः—रसोइया
- **बल्लवः**—पुं°—-—बल्ल् + अच् तं वाति वा + कः—विराट के यहाँ भीम का नाम जब वह रसोइये का कर्य करता था
- **बल्लवी**—स्त्री°—-—-—ग्वालिन
- **बल्लवयुवतिः**—स्त्री°—बल्लव - युवतिः—-—जवान ग्वालिन (गोपी)
- **बल्लवयुवती**—स्त्री°—बल्लव - युवती—-—जवान ग्वालिन (गोपी)
- **बल्वजः**—पुं°—-—-—एक प्रकार का मोटा घास
- **बल्वजा**—स्त्री°—-—-—एक प्रकार का मोटा घास
- **बल्हिकाः**—पुं°ब° व°—-—-—एक (बलख) देश का तथा उसके अधिवासियों का नाम्
- **बल्हीकाः**—पुं°ब° व°—-—-—एक (बलख) देश का तथा उसके अधिवासियों का नाम्
- **बष्कय**—वि°—-—बष्क + अयन्—बहड़ा (एक वर्ष का बछड़ा)
- **बष्कयणी**—स्त्री°—-—बष्कय + इनि + ङीप्—वह गाय जिसका बछड़ा पूरा बढ़ गया हो
- **बष्कयणी**—स्त्री°—-—बष्कय + इनि + ङीप्—बहुप्रसवी गाय
- **बष्कयिनी**—स्त्री°—-—बष्कय + इनि + ङीप्—वह गाय जिसका बछड़ा पूरा बढ़ गया हो
- **बष्कयिनी**—स्त्री°—-—बष्कय + इनि + ङीप्—बहुप्रसवी गाय
- **बस्तः**—पुं°—-—बस्त् + घञ्—बकरा
- **बस्तकर्णः**—पुं°—बस्त - कर्णः—-—साल वृक्ष
- **बहल**—वि°—-—वह् + अलच्—अत्यधिक, यथेष्ट, प्रचुर, पुष्कल, बहुविध, महान, मजबूत
- **बहल**—वि°—-—वह् + अलच्—घिनका, सघन
- **बहल**—वि°—-—वह् + अलच्—लोमश (पूँछ की भांति)
- **बहल**—वि°—-—वह् + अलच्—कठोर, दृढ़, सटा हुआ
- **बहलः**—पुं°—-—-—एक प्रकार का इक्षुरस, ईख, गन्ना
- **बहला**—स्त्री°—-—-—बड़ी इलायची
- **बहलगन्धः**—पुं°—बहल - गन्धः—-—एक प्रकार का चन्दन
- **बहिस्**—अव्य°—-—वह् + इयसुन्—में से, बाहर
- **बहिस्**—अव्य°—-—वह् + इयसुन्—बाहर की ओर, दरवाजे के बाहर
- **बहिस्**—अव्य°—-—वह् + इयसुन्—बाह्यतः, बाहर की ओर से
- **बहिष्कृ**—-—-—-—बाहर की ओर रखना, से निकालना, हाँक कर बाहर कर देना

- **बहिष्कृ**——-——जाति से बाहर करना
- **बहिर्गम्**——-——बाहर जाना, चले जाना
- **बहिर्या**——-——बाहर जाना, चले जाना
- **बहिरि**——-——बाहर जाना, चले जाना
- **बहिरङ्ग**—वि°—बहिस् - अङ्ग—-—बाहर का, बाहर की ओर का
- **बहिरङ्गम्**—नपुं°—बहिस् - अङ्गम्—-—बाहरी भाग
- **बहिरङ्गम्**—नपुं°—बहिस् - अङ्गम्—-—बाहरी अंग
- **बहिरुपाधिः**—पुं°—बहिस् - उपाधिः—-—बाहरी दशा या परिस्थिति
- **बहिश्चर**—वि°—बहिस् - चर—-—बाहर का, बाहर की ओर का, बाहर की तरफ का
- **बहिर्द्वारम्**—नपुं°—बहिस् - द्वारम्—-—बाहर का दरवाजा, दहलीज
- **बहु**—वि° —-—बंह् + कु, नलोपः म्° अ° <भूयस्>, उ° अ° <भूयिष्ठ>—अधिक, पुष्कल, प्रचुर, बहुत
- **बहु**—वि° —-—बंह् + कु, नलोपः म्° अ° <भूयस्>, उ° अ° <भूयिष्ठ>—अनेक, असंख्य
- **बहु**—वि° —-—बंह् + कु, नलोपः म्° अ° <भूयस्>, उ° अ° <भूयिष्ठ>—बार-बार किया गया, दोहराया गया
- **बहु**—वि° —-—बंह् + कु, नलोपः म्° अ° <भूयस्>, उ° अ° <भूयिष्ठ>—बड़ा, विशाल
- **बहु**—वि° —-—बंह् + कु, नलोपः म्° अ° <भूयस्>, उ° अ° <भूयिष्ठ>—भरापूरा, समृद्ध
- **बहु**—अव्य°—-——अति, बहुतायत से, अत्यधिक, अत्यंत, अतिशयपूर्वक, बड़े परिमाण में
- **बहु**—अव्य°—-——कुछ लगभग
- **किं बहुना**—अव्य°—-——अधिक कहने से क्या लाभ? 'संक्षेप में'
- **बहुमन्**——-——बहुत सोचना, बहुत मानना, ऊँचा मूल्य लगाना, बहुमूल्य मानना, कद्र करना
- **बह्वक्षर**—वि° —बहु - अक्षर—-—अनेक अक्षरों वाला, (शब्द) बहुत से अक्षरों से बना हुआ
- **बह्वच्**—वि° —बहु - अच्—-—अनेक स्वरों से युक्त, बहुत स्वरों वाला
- **बह्वच्क**—वि° —बहु - अच्क—-—अनेक स्वरों से युक्त, बहुत स्वरों वाला
- **बह्वप्**—वि° —बहु - अप्—-—जलयुक्त
- **बह्वपम्**—वि° —बहु - अपम्—-—जलयुक्त
- **बह्वपत्य**—वि° —बहु - अपत्य—-—अनेक संतानों से युक्त
- **बह्वपत्यः**—वि° —बहु - अपत्यः—-—सूअर
- **बह्वपत्यः**—वि° —बहु - अपत्यः—-—मूसा, चूहा

- **बह्वपत्या**—स्त्री०—बहु - अपत्या—-—वह गाय जिसके बहुत बछड़े बछड़ियाँ हैं
- **बह्वर्थ**—वि०—बहु - अर्थ—-—अनेक अर्थों से युक्त
- **बह्वर्थ**—वि०—बहु - अर्थ—-—बहुत से उद्देश्य रखने वाला
- **बह्वर्थ**—वि०—बहु - अर्थ—-—महत्त्वपूर्ण
- **बह्वाशिन्**—वि०—बहु - आशिन्—-—बहुभोजी, पेटू
- **बहूदकः**—पुं०—बहु - उदकः—-—एक प्रकार का भिक्षु जो अज्ञात नगर में निवास करता है तथा घर घर भिक्षा मांग कर अपना निर्वाह करता है
- **बहूपाय**—वि०—बहु- उपाय—-—प्रभावी, क्रियावान्
- **बह्वृच्**—वि०—बहु - ऋच्—-—अनेक ऋचाओं से युक्त
- **बह्वृच्**—स्त्री०—बहु - ऋच्—-—ऋग्वेद का नामान्तर
- **बह्वेनस्**—वि०—बहु - एनस्—-—अति पापमय
- **बहुकर**—वि०—बहु - कर—-—अति क्रियाशील, व्यस्त, उद्योगी
- **बहुकरः**—पुं०—बहु - करः—-—भङ्गी, झाडू देने वाला
- **बहुकरः**—पुं०—बहु - करः—-—ऊँट
- **बहुकरी**—स्त्री०—बहु - करी—-—झाडू
- **बहुकालम्**—अव्य०—बहु - कालम्—-—बहत देर तक
- **बहुकालीन**—वि०—बहु - कालीन—-—बहुत समय का, पुराना, प्राचीन
- **बहुकूर्चः**—पुं०—बहु - कूर्चः—-—एक प्रकार का नारियल का वृक्ष
- **बहुगन्धदा**—स्त्री०—बहु - गन्धदा—-—क्स्तूरी, मुश्क
- **बहुगन्धा**—स्त्री०—बहु - गन्धा—-—युथिका लता
- **बहुगन्धा**—स्त्री०—बहु - गन्धा—-—चंपाकली
- **बहुगुण**—वि०—बहु - गुण—-—अनेक सद्गुणों से युक्त
- **बहुगुण**—वि०—बहु - गुण—-—कई प्रकार का, तरह-तरह का
- **बहुगुण**—वि०—बहु - गुण—-—अनेक धागों से युक्त
- **बहुजल्प**—वि०—बहु - जल्प—-—बहुभाषी, मुखर, वाचाल
- **बहुज्ञ**—वि०—बहु - ज्ञ—-—बहुत जानकारी रखने वाला, अच्छा जानकार, सुविज्ञ
- **बहुतृणम्**—नपुं०—बहु - तृणम्—-—कोई पदार्थ जो बहुधा घास की भांति हो अतः महत्त्वशून्य या तिरस्करणीय
- **बहुत्वक्कः**—पुं०—बहु - त्वक्कः—-—एक प्रकार का भोजवृक्ष

- **बहुत्वच्**—पुं°—बहु - त्वच्—-—एक प्रकार का भोजवृक्ष
- **बहुदक्षिण**—वि°—बहु - दक्षिण—-—जिसमें बहुत दान और उपहार प्रस्तुत किया जाय
- **बहुदक्षिण**—वि°—बहु - दक्षिण—-—उदार, दानशील
- **बहुदायिन्**—वि°—बहु - दायिन्—-—उदार, दानशील, उदारतापूर्वक दान देने वाला
- **बहुदुग्ध**—वि°—बहु - दुग्ध—-—बहुत दूध देने वाला
- **बहुदुग्धः**—पुं°—बहु - दुग्धः—-—गेहूँ
- **बहुदुग्धा**—स्त्री°—बहु - दुग्धा—-—बहुत दूध देने वाली गाय
- **बहुदृश्वन्**—वि°—बहु - दृश्वन्—-—बड़ा अनुभवी, जिसने बहुत देखा सुना हो
- **बहुदोष**—वि°—बहु - दोष—-—जिसमें अनेक दोष हों, बहुत सी त्रुटियाँ हों, अतिदुष्ट, पापपूर्ण
- **बहुदोष**—वि°—बहु - दोष—-—अपराधों से युक्त, भयदायी
- **बहुधन**—वि°—बहु - धन—-—बहुत धनी, धनाढ्य
- **बहुधारम्**—नपुं°—बहु - धारम्—-—इन्द्र का वज्र
- **बहुधेनुकम्**—नपुं°—बहु - धेनुकम्—-—दूध देने वाली गौओं की बड़ी संख्या
- **बहुनादः**—पुं°—बहु - नादः—-—शंख
- **बहुपत्रः**—पुं°—बहु - पत्रः—-—प्याज
- **बहुपत्रम्**—नपुं°—बहु - पत्रम्—-—अभ्रक
- **बहुपत्री**—स्त्री°—बहु - पत्री—-—तुलसी का पौधा
- **बहुपद्**—पुं°—बहु - पद्—-—बड़ का वृक्ष
- **बहुपाद्**—पुं°—बहु - पाद्—-—बड़ का वृक्ष
- **बहुपादः**—पुं°—बहु - पादः—-—बड़ का वृक्ष
- **बहुपुष्पः**—पुं°—बहु - पुष्पः—-—मूँगे का पेड़
- **बहुपुष्पः**—पुं°—बहु - पुष्पः—-—नीम का वृक्ष
- **बहुप्रकार**—वि°—बहु - प्रकार—-—बहुत प्रकार का, नाना प्रकार का, विविध प्रकार का
- **बहुप्रज**—वि°—बहु - प्रज—-—बहुत सन्तान वाला, अनेक बच्चों वाला
- **बहुजः**—पुं°—बहु - जः—-—सूअर
- **बहुजः**—पुं°—बहु - जः—-—मंजू, एक घास
- **बहुप्रतिज्ञ**—वि°—बहु - प्रतिज्ञ—-—नाना प्रकार की उक्ति और वाक्यों से युक्त, पेचीदा

- **बहुप्रतिज्ञ**—वि°—बहु - प्रतिज्ञ—-—अभियोग पत्र के रूप में जहाँ कई प्रकार का शुल्क लगे
- **बहुप्रद**—वि°—बहु - प्रद—-—अत्यन्त उदार, उदार, दाता
- **बहुप्रसूः**—स्त्री°—बहु - प्रसूः—-—अनेक बच्चों की माँ
- **बहुप्रेयसी**—वि°—बहु - प्रेयसी—-—जिसके बहुत स प्रेमी हों
- **बहुफल**—वि°—बहु - फल—-—फलों से समृद्ध
- **बहुफलः**—पुं°—बहु - फलः—-—कदम्ब का वृक्ष
- **बहुबलः**—पुं°—बहु - बलः—-—सिंह
- **बहुभाषिन्**—वि°—बहु - भाषिन्—-—मुखर, वाचाल
- **बहुमञ्जरी**—स्त्री°—बहु - मञ्जरी—-—तुलसी का पौधा
- **बहुमत**—वि°—बहु - मत—-—बहुत माना हुआ, मूल्यवान्, कीमती, सम्मनित
- **बहुमतिः**—स्त्री°—बहु-मतिः—-—बड़ा मूल्य या मूल्याङ्कन
- **बहुमलम्**—नपुं°—बहु - मलम्—-—सीसा
- **बहुमानः**—पुं°—बहु - मानः—-—बड़ा सम्मान या आदर, ऊँचा मूल्याङ्कन
- **बहुमानम्**—नपुं°—बहु - मानम्—-—उपहार जो बड़ों द्वारा छोटों को दिया जाय
- **बहुमान्य**—वि°—बहु - मान्य—-—आदरणीय, माननीय
- **बहुमाय**—वि—बहु - माय—-—कालमय, छलयुक्त, द्रोही
- **बहुमार्गगा**—स्त्री°—बहु - मार्गगा—-—गंगा
- **बहुमार्गी**—स्त्री°—बहु - मार्गी—-—जाहाँ बहुत सी सड़कें मिलती हों
- **बहुमूत्र**—वि°—बहु - मूत्र—-—मधुमेह रोग से पीड़ित
- **बहुमूर्धन्**—वि°—बहु - मूर्धन्—-—विष्णु का विशेषण
- **बहुमूल्य**—वि°—बहु - मूल्य—-—मूल्यवान, ऊँची कीमत का
- **बहुमृग**—वि°—बहु - मृग—-—जहाँ बहुत से मृग हों
- **बहुरत्न**—वि°—बहु - रत्न—-—रत्नों से समृद्ध
- **बहुरूप**—वि°—बहु - रूप—-—अनेक रूपी, बहुरूपी, विश्वरूपी
- **बहुरूप**—वि°—बहु - रूप—-—चितकवरा, धब्बेदार, रंगविरंगा या चारखानेदार
- **बहुरूपः**—पुं°—बहु - रूपः—-—छिपकली, गिरगिट
- **बहुरूपः**—पुं°—बहु - रूपः—-—बाल

- **बहुरूपः**—पुं॰—बहु - रूपः—-—सूर्य
- **बहुरूपः**—पुं॰—बहु - रूपः—-—शिव
- **बहुरूपः**—पुं॰—बहु - रूपः—-—विष्णु
- **बहुरूपः**—पुं॰—बहु - रूपः—-—ब्रह्मा
- **बहुरूपः**—पुं॰—बहु - रूपः—-—कामदेव
- **बहुरेतस्**—पुं॰—बहु - रेतस्—-—ब्रह्मा का विशेषण
- **बहुरोमन्**—वि॰—बहु - रोमन्—-—बहुलोमी, रोंएदार
- **बहुरोमन्**—पुं॰—बहु - रोमन्—-—भेड़
- **बहुलवणम्**—नपुं॰—बहु - लवणम्—-—लुनिया धरती
- **बहुवचनम्**—नपुं॰—बहु - वचनम्—-—एक से अधिक वस्तुओं का ज्ञान कराने का प्रकार
- **बहुवर्ण**—वि॰—बहु - वर्ण—-—बहुरंगी, रंगविरंगा
- **बहुवार्षिक**—वि॰—बहु - वार्षिक—-—बहुत वर्षों तक रहने वाला
- **बहुविघ्न**—वि॰—बहु - विघ्न—-—अनेक कठिनाइयों से युक्त, नाना विघ्नबाधाओं से भरा हुआ
- **बहुविध**—वि॰—बहु - विध—-—अनेक प्रकार का, तरह-तरह का, विविध प्रकार का
- **बहुवीजम्**—नपुं॰—बहु - वीजम्—-—शरीफा
- **बहुबीजम्**—नपुं॰—बहु - बीजम्—-—शरीफा
- **बहुव्रीहि**—वि॰—बहु - व्रीहि—-—बहुत चावलों वाला
- **बहुव्रीहिः**—पुं॰—बहु - व्रीहिः—-—संस्कृत के चार मुख्य समासों मे एक
- **बहुशत्रुः**—पुं॰—बहु - शत्रुः—-—गोरैया चिड़िया
- **बहुशल्यः**—पुं॰—बहु - शल्यः—-—खदिर वृक्ष का एक भेद
- **बहुशृङ्गः**—पुं॰—बहु - शृङ्गः—-—विष्णु का विशेषण
- **बहुश्रुत**—वि॰—बहु - श्रुत—-—विज्ञ पुरुष, प्रविद्वान्
- **बहुश्रुत**—वि॰—बहु - श्रुत—-—वेदों का जानकार
- **बहुसन्तति**—वि॰—बहु - सन्तति—-—अनेक बाल-बच्चों वाला
- **बहुसन्ततिः**—पुं॰—बहु - सन्ततिः—-—एक प्रकार का बाँस
- **बहुसार**—वि॰—बहु - सार—-—बहुत अधिक मज्जा या रस से युक्त, सारयुक्त
- **बहुसारः**—पुं॰—बहु - सारः—-—खदिरवृक्ष, खैर

- **बहुसूः**—स्त्री°—बहु - सूः—-—अनेक बच्चों की माँ
- **बहुसूः**—स्त्री°—बहु - सूः—-—शूकरी, सरी
- **बहुसूतिः**—स्त्री°—बहु - सूतिः—-—अनेक बच्चों की माँ
- **बहुसूतिः**—स्त्री°—बहु - सूतिः—-—बहुत बार ब्याने वाली गाय
- **बहुस्वन**—वि°—बहु - स्वन—-—कोलाहलपूर्ण
- **बहुस्वनः**—पुं°—बहु - स्वनः—-—उल्लू
- **बहुस्वामिक**—वि°—बहु - स्वामिक—-—जिसके स्वामी अनेक हों
- **बहुक**—वि°—-—बहु + कन्—महंगा खरीदा हुआ
- **बहुकः**—पुं°—-—-—सूर्य
- **बहुकः**—पुं°—-—-—मदार का पौधा
- **बहुकः**—पुं°—-—-—केकड़ा
- **बहुकः**—पुं°—-—-—एक प्रकार का जलकुक्कट
- **बहुतर**—वि°—-—बहु + तरप्—अपेक्षाकृत असंख्य, अधिक, ज्यादह
- **बहुतम**—वि°—-—बहु + तमप्—अत्यन्त अधिक, अतिशय
- **बहुतः**—अव्य°—-—बहु + तस्—नाना पार्श्वों से, कई तरफ से
- **बहुता**—स्त्री°—-—बहु + तल् + टाप्—बहुतायत, प्राचुर्य, असंख्यता
- **बहुत्वम्**—नपुं°—-—बहु + तल् + त्व—बहुतायत, प्राचुर्य, असंख्यता
- **बहुतिथ**—वि°—-—बहु + तिथुक्—ज्यादह, अधिक
- **बहुधा**—अव्य°—-—बहु + धाच्—कई प्रकार से, विविध प्रकार से, बहुत तरह से
- **बहुधा**—अव्य°—-—बहु + धाच्—भिन्न-भिन्न रूप से या रीतियों से
- **बहुधा**—अव्य°—-—बहु + धाच्—बारंबार, दोहराकर
- **बहुधा**—अव्य°—-—बहु + धाच्—विविध स्थानों या दिशाओं में
- **बहुल**—वि°—-—बंह् + कुलच्, नलोपः—घिनका, सघन, सटा हुआ
- **बहुल**—वि°—-—बंह् + कुलच्, नलोपः—विशाल, विस्तृत, आयत, विपुल, बड़ा
- **बहुल**—वि°—-—बंह् + कुलच्, नलोपः—प्रचुर, यथेष्ट, पुष्कल, अधिक, असंख्य
- **बहुल**—वि°—-—बंह् + कुलच्, नलोपः—अनेक, बहुत प्रकार का, अनगिनत
- **बहुल**—वि°—-—बंह् + कुलच्, नलोपः—भरापूरा, समृद्ध, प्रभूत

- **बहुल**—वि०—-—बंह् + कुलच्, नलोपः—संयुक्त, संलग्न
- **बहुल**—वि०—-—बंह् + कुलच्, नलोपः—कृत्तिका नक्षत्र में जिसका जन्म हुआ है
- **बहुल**—वि०—-—बंह् + कुलच्, नलोपः—काल
- **बहुलः**—पुं०—-—-—मास का कृष्णपक्ष
- **बहुलः**—पुं०—-—-—अग्नि का विशेषण
- **बहुला**—स्त्री०—-—-—गाय
- **बहुला**—स्त्री०—-—-—इलायची
- **बहुला**—स्त्री०—-—-—नील का पौधा
- **बहुला**—स्त्री०—-—-—कृत्तिकानक्षत्र
- **बहुलम्**—नपुं०—-—-—आकाश, सफेद मिर्च
- **बहुलीकृ**—-—-—-—प्रकाशित करना, खोलना, भंडाफोड़ करना
- **बहुलीकृ**—-—-—-—सघन या सटाकर बनाना
- **बहुलीकृ**—-—-—-—बढ़ाना, विस्तार करना, वृद्धि करना
- **बहुलीकृ**—-—-—-—फटकना
- **बहुलीभू**—-—-—-—फैलाना, विस्तृत करना, गुणा करना
- **बहुलीभू**—-—-—-—दूर तक फैलना, प्रकाशित होना, बदनाम होना, सुविदित होना, दूर दूर तक फैल जाना
- **बहुलालाप**—वि०—बहुल-आलाप—-—बातूनी, वाचाल, मुखर
- **बहुलगन्धा**—स्त्री०—बहुल-गन्धा—-—इलायची
- **बहुलिका**—स्त्री० ब० व०—-—-—कृत्तिकानक्षत्र
- **बहुशः**—अव्य०—-—बहु + शस्—अत्यंत, बहुतायत के साथ, अत्यधिकता के साथ
- **बहुशः**—अव्य०—-—बहु + शस्—बार बार, दोहरा कर, मुहुर्मुहुः
- **बहुशः**—अव्य०—-—बहु + शस्—साधारणतः, सामान्य रूप से
- **बाकुलम्**—नपुं०—-—बकुल + अच्—बकुल वृक्ष का फल
- **बाड्**—भ्वा० आ० <बाडते>—-—-—स्नान करना
- **बाड्**—भ्वा० आ० <बाडते>—-—-—गोता लगाना
- **बाडवः**—पुं०—-—वडवा + अण्, बवयोरभेदः—बडवानल
- **बाडवः**—पुं०—-—वडवा + अण्, बवयोरभेदः—ब्राह्मण

- **बाडवेय**—पुं°—-—वडवा + ढक्—साँड़
- **बाडवेय**—पुं°—-—वडवा + ढक्—घोड़ा
- **बाडव्यम्**—नपुं°—-—वाडव + यत्—ब्राहर्णो का समूह
- **बाढ**—वि°—-—वह् + क्त नि° साधुः—दृढ़, मज़बूत
- **बाढ**—वि°—-—वह् + क्त नि° साधुः—ऊँचे स्वर का
- **बाढम्**—नपुं°—-—-—यक़ीनन, निश्चय ही, अवश्य, वस्तुतः, हाँ (प्रश्न के उत्तर के रूप में )
- **बाढम्**—नपुं°—-—-—बहुत अच्छा, तथास्तु, शुभम्
- **बाढम्**—नपुं°—-—-—अत्यंत, बहुत ज्यादह
- **बाणः**—पुं°—-—बण् + घञ्—तीर, बाण, शर
- **बाणः**—पुं°—-—बण् + घञ्—तीर का निशाना, बाण का लक्ष्य
- **बाणः**—पुं°—-—बण् + घञ्—तीर का पंखयुक्त भाग
- **बाणः**—पुं°—-—बण् + घञ्—गाय का ऐन या औड़ी
- **बाणः**—पुं°—-—बण् + घञ्—एक प्रकार का पौधा (नीलझिंटी भी)
- **बाणः**—पुं°—-—बण् + घञ्—एक राक्षस का नाम, बलि का पुत्र
- **बाणः**—पुं°—-—बण् + घञ्—एक प्रसिद्ध कवि का नाम
- **बाणः**—पुं°—-—बण् + घञ्—पाँच की संख्या के लिए प्रतीकात्मक उक्ति
- **बाणासनम्**—नपुं°—बाणः-असनम्—-—धनुष
- **बाणावलिः**—स्त्री°—बाणः-आवलिः—-—बाणों की श्रेणी
- **बाणावलिः**—स्त्री°—बाणः-आवलिः—-—एक वाक्य में अन्वित पाँच श्लोकों का एक कुलक
- **बाणावली**—स्त्री°—बाणः-आवली—-—बाणों की श्रेणी
- **बाणावली**—स्त्री°—बाणः-आवली—-—एक वाक्य में अन्वित पाँच श्लोकों का एक कुलक
- **बाणाश्रयः**—पुं°—बाणः-आश्रयः—-—तरकस
- **बाणगोचरः**—पुं°—बाणः-गोचरः—-—बाण का परास
- **बाणजालम्**—नपुं°—बाणः-जालम्—-—बाणों का समूह
- **बाणजित्**—पुं°—बाणः-जित्—-—विष्णु का विशेषण
- **बाणतूणः**—पुं°—बाणः-तूणः—-—तरकस
- **बाणधिः**—पुं°—बाणः-धिः—-—तरकस

- **बाणपन्थः**—पुं°—बाणः-पन्थः—-—बाण का परास
- **बाणपाणि**—वि°—बाणः-पाणि—-—बाणों से सुसज्जित
- **बाणपातः**—पुं°—बाणः-पातः—-—तीर की मार (दूरी की माप)
- **बाणपातः**—पुं°—बाणः-पातः—-—तीर की परास
- **बाणमुक्तिः**—पुं°—बाणः-मुक्तिः—-—बाण मारना, तीर छोड़ना
- **बाणमोक्षणम्**—नपुं°—बाणः-मोक्षणम्—-—बाण मारना, तीर छोड़ना
- **बाणयोजनम्**—नपुं°—बाणः-योजनम्—-—तरकस
- **बाणवृष्टिः**—स्त्री°—बाणः-वृष्टिः—-—तीरों की बौछार
- **बाणवारः**—पुं°—बाणः-वारः—-—वक्षस्त्राण, कवच, उरस्त्राण
- **बाणसुताः**—स्त्री°—बाणः-सुताः—-—बाण की पुत्री ऊषा का विशेषण
- **बाणहन्**—पुं°—बाणः-हन्—-—विष्णु का विशेषण
- **बाणिनी**—स्त्री° —-—बाण + इनि + ङीप्—चतुर और धूर्त स्त्री
- **बाणिनी**—स्त्री° —-—बाण + इनि + ङीप्—नर्तकी, अभिनेत्री
- **बाणिनी**—स्त्री° —-—बाण + इनि + ङीप्—मत्त स्त्री, शृङ्गारप्रिय स्वेच्छाचारिणी स्त्री
- **बादर**—वि°—-—बदर + अण्—बेर के वृक्ष से प्राप्त या संबद्ध
- **बादर**—वि°—-—बदर + अण्—रूई का बना हुआ
- **बादरः**—पुं°—-—-—रूई का पौधा, बाड़ी
- **बादरम्**—नपुं°—-—-—बेर
- **बादरम्**—नपुं°—-—-—रेशम
- **बादरम्**—नपुं°—-—-—पानी
- **बादरम्**—नपुं°—-—-—रूई का वस्त्र
- **बादरम्**—नपुं°—-—-—दक्षिणावर्त शंख
- **बादरा**—स्त्री°—-—-—कपास का पेड़
- **बादरायणः**—पुं°—-—बदरी + फक्—वेदान्त दर्शन के शारीरक सूत्रों का प्रणेता बादरायण
- **बादरायणसूत्रम्**—नपुं°—बादरायणः-सूत्रम्—-—वेदान्त दर्शन के सूत्र
- **बादरायणसम्बन्धः**—पुं°—बादरायणः-सम्बन्धः—-—कल्पित या दूर का सम्बन्ध (आधुनिक रूप)
- **बादरायणिः**—पुं°—-—बादरायण + इञ्—व्यास का पुत्र शुक

- **बादरिक**—वि०—-—बदर + ठञ्—बेर एकत्र करने वाला
- **बाध्**—भ्वा० आ० <बाधते>, <बाधित>—-—-—तंग करना, उत्पीडित करना, सताना, अत्याचार करना, छेड़ना, कष्ट देना, दुःखी करना, परेशान करना, पीड़ा देना
- **बाध्**—भ्वा० आ० <बाधते>, <बाधित>—-—-—मुकाबला करना, विरोध करना, निष्फल करना, रोकना, रूकावट डालना, अवरोध करना, हस्तक्षेप करना
- **बाध्**—भ्वा० आ० <बाधते>, <बाधित>—-—-—आक्रमण करना, हमला करना, धावा बोलना
- **बाध्**—भ्वा० आ० <बाधते>, <बाधित>—-—-—अनुचित व्यवहार करना, अन्याय करना
- **बाध्**—भ्वा० आ० <बाधते>, <बाधित>—-—-—चोट पहुँचाना, क्षति पहुँचाना
- **बाध्**—भ्वा० आ० <बाधते>, <बाधित>—-—-—हांक कर दूर करना, पीछे ढकेलना, हटाना
- **बाध्**—भ्वा० आ० <बाधते>, <बाधित>—-—-—स्थगित करना, एक ओर रखना, रद्द करना, तोड़ना, मिटाना (नियम आदि)
- **अभिबाध्**—भ्वा० आ० —अभि-बाध्—-—चोट पहुँचाना, क्षति पहुँचाना
- **अभिबाध्**—भ्वा० आ० —अभि-बाध्—-—दुःख देना, तंग करना, सताना
- **आबाध्**—भ्वा० आ० —आ-बाध्—-—दुःख देना, सताना
- **परिबाध्**—भ्वा० आ० —परि-बाध्—-—कष्ट देना, पीडा पहुँचाना
- **प्रबाध्**—भ्वा० आ० —प्र-बाध्—-—कष्ट देना, सताना, तंग करना, चिढ़ाना, क्षति पहुँचाना
- **प्रबाध्**—भ्वा० आ० —प्र-बाध्—-—हांक कर दूर हटाना, मिटाना, पार करना
- **संबाध्**—भ्वा० आ० —सम्-बाध्—-—कष्ट देना, सताना
- **बाधः**—पुं०—-—बाध् + घञ्—पीडा, यातना, कष्ट, सन्ताप
- **बाधः**—पुं०—-—बाध् + घञ्—रुकावट, छेड़छाड़, परेशानी
- **बाधः**—पुं०—-—बाध् + घञ्—हानि, क्षति, घाटा, चोट
- **बाधः**—पुं०—-—बाध् + घञ्—भय, खतरा
- **बाधः**—पुं०—-—बाध् + घञ्—मुकाबला, विरोध
- **बाधः**—पुं०—-—बाध् + घञ्—आपत्ति
- **बाधः**—पुं०—-—बाध् + घञ्—प्रत्याख्यान, निराकरण
- **बाधः**—पुं०—-—बाध् + घञ्—स्थगन, रद्द करना
- **बाधः**—पुं०—-—बाध् + घञ्—अनुमान प्रक्रिया में त्रुटि, हेत्वाभास के पाँच रूपों में से
- **बाधा**—स्त्री०—-—-—पीडा, यातना, कष्ट, सन्ताप

- **बाधा**—स्त्री°—-—-—रुकावट, छेड़छाड़, परेशानी
- **बाधा**—स्त्री°—-—-—हानि, क्षति, घाटा, चोट
- **बाधा**—स्त्री°—-—-—भय, खतरा
- **बाधा**—स्त्री°—-—-—मुकाबला, विरोध
- **बाधा**—स्त्री°—-—-—आपत्ति
- **बाधा**—स्त्री°—-—-—प्रत्याख्यान, निराकरण
- **बाधा**—स्त्री°—-—-—स्थगन, रद्द करना
- **बाधा**—स्त्री°—-—-—अनुमान प्रक्रिया में त्रुटि, हेत्वाभास के पाँच रूपों में से
- **बाधक**—वि°—-—बाध् + ण्वुल्—कष्ट देने वाला, सताने वाला, उत्पीडक
- **बाधक**—वि°—-—बाध् + ण्वुल्—छेड़छाड़ करने वाला, परेशान करने वाला
- **बाधक**—वि°—-—बाध् + ण्वुल्—उन्मूलन
- **बाधक**—वि°—-—बाध् + ण्वुल्—बाधा डालने वाला
- **बाधनम्**—नपुं°—-—बाध् + ल्युट्—तंग करना, उत्पीडन, परेशान करना, अशान्ति, पीडा
- **बाधनम्**—नपुं°—-—बाध् + ल्युट्—मिटाना
- **बाधनम्**—नपुं°—-—बाध् + ल्युट्—हटाना, स्थगन
- **बाधनम्**—नपुं°—-—बाध् + ल्युट्—निराकरण, प्रत्याख्यान
- **बाधना**—स्त्री°—-—-—पीडा, कष्ट, चिन्ता, अशान्ति
- **बाधित**—भू° क° कृ°—-—बाध् + क्त—तंग किया हुआ, उत्पीडित, परेशान
- **बाधित**—भू° क° कृ°—-—बाध् + क्त—पीडित, सन्तप्त, कष्टग्रस्त
- **बाधित**—भू° क° कृ°—-—बाध् + क्त—विरुद्ध, अवरूद्ध
- **बाधित**—भू° क° कृ°—-—बाध् + क्त—रोका हुआ, प्रगृहीत
- **बाधित**—भू° क° कृ°—-—बाध् + क्त—एक ओर रक्खा गया, स्थगित
- **बाधित**—भू° क° कृ°—-—बाध् + क्त—निराकृत
- **बाधित**—भू° क° कृ°—-—बाध् + क्त—खण्डित, विवादग्रस्त, असंगत (फलतः व्यर्थ)
- **बाधिर्यम्**—नपुं°—-—बधिर + ष्यञ्—बहरापन
- **बान्धकिनेयः**—पुं°—-—बन्धकी + ढक्, इनङादेशः—दोगला, वर्णसंकर
- **बान्धवः**—पुं°—-—बन्धु +अण्—रिश्तेदार, संबंधी

- **बान्धवः**—पुं॰—-—बन्धु +अण्—मातृपरक रिश्तेदार
- **बान्धवः**—पुं॰—-—बन्धु +अण्—मित्र
- **बान्धवः**—पुं॰—-—बन्धु +अण्—भाई
- **बान्धवजनः**—पुं॰—बान्धवः-जनः—-—रिश्तेदार, बन्धु-बांधव
- **बान्धव्यम्**—नपुं॰—-—बान्धब + ष्यञ्—सगोत्रता, रिश्तेदारी
- **बाभ्रवी**—स्त्री॰—-—बभ्रु + अण् + ङीप्—दुर्गा का विशेषण
- **बार्बटीरः**—पुं॰—-—-—आम का गूदा
- **बार्बटीरः**—पुं॰—-—-—जस्त
- **बार्बटीरः**—पुं॰—-—-—नया अंकुर
- **बार्बटीरः**—पुं॰—-—-—वेश्या का पुत्र
- **बार्ह**—वि॰—-—बर्ह् + अण्—मोर की पूँछ के चंदवों से बना हुआ
- **बार्हद्रथ**—वि॰—-—बृहद्रथ + अण्—राजा जरासंध का पितृपरक नाम
- **बार्हद्रथिः**—पुं॰—-—बृहद्रथ + इञ्—राजा जरासंध का पितृपरक नाम
- **बार्हस्पत**—वि॰—-—बृहस्पति + अण्—बृहस्पति से संबद्ध, बृहस्पति की सन्तान या बृहस्पति को प्रिय
- **बार्हस्पत्य**—वि॰—-—बृहस्पति + यक्—बृहस्पति से संबद्ध रखने वाला
- **बार्हस्पत्यः**—पुं॰—-—-—बृहस्पति का शिष्य
- **बार्हस्पत्यः**—पुं॰—-—-—भौतिकबाद के उग्ररूप के शिक्षक बृहस्पति का अनुयायी, भौतिकवादी
- **बार्हस्पत्यम्**—नपुं॰—-—-—पुण्यनक्षत्र
- **बार्हिण**—वि॰—-—बर्हिन् + अण्—मोर से संबद्ध या उत्पन्न
- **बाल**—वि॰—-—बल् + ण या बाल + अच्—बच्चा, शिशुवत्, अवयस्क, न्याना
- **बाल**—वि॰—-—बल् + ण या बाल + अच्—नया उगा हुआ वाल (रवि या अर्क)
- **बाल**—वि॰—-—बल् + ण या बाल + अच्—नूतन, वर्धमान (चन्द्रमा)
- **बाल**—वि॰—-—बल् + ण या बाल + अच्—बालिश
- **बाल**—वि॰—-—बल् + ण या बाल + अच्—अनजान, अबोध
- **बालः**—पुं॰—-—-—बालक, शिशु
- **बालः**—पुं॰—-—-—बालक, युवा, तरुण
- **बालः**—पुं॰—-—-—अवयस्क (१६ वर्ष से कम आयु का)

- **बालः**—पुं°———–—बछेरा, अश्वक
- **बालः**—पुं°———–—मूर्ख, भोंदू
- **बालः**—पुं°———–—पूँछ
- **बालः**—पुं°———–—बाल
- **बालः**—पुं°———–—पाँच वर्ष का हाथी
- **बालः**—पुं°———–—एक प्रकार का गन्धद्रव्य
- **बालाग्रम्**—नपुं°—बालः-अग्रम्—–—बाल की नोक
- **बालाध्यापकः**—पुं°—बालः-अध्यापकः—–—बच्चों का शिक्षक
- **बालाभ्यासः**—पुं°—बालः-अभ्यासः—–—बाल्यावस्था में अध्ययन, (अध्ययन में ) शीघ्र लगाना
- **बालारुण**—वि°—बालः-अरुण—–—प्रभातकालीन उषा की भाँति लाल
- **बालारुणः**—पुं°—बालः-अरुणः—–—प्रभातकालीन उषा
- **बालार्कः**—पुं°—बालः-अर्कः—–—नवोदित सूर्य
- **बालावबोधः**—पुं°—बालः-अवबोधः—–—बच्चों की शिक्षा
- **बालावस्थ**—वि°—बालः-अवस्थ—–—तरुण, नवयुवक
- **बालावस्था**—स्त्री°—बालः-अवस्था—–—बचपन
- **बालातपः**—पुं°—बालः-आतपः—–—प्रातःकालीन धूप
- **बालेन्दुः**—पुं°—बालः-इन्दुः—–—नया बढ़ता हुआ चन्द्रमा
- **बालेष्टः**—पुं°—बालः-इष्टः—–—बेरी, बेर का पेड़
- **बालोपचारः**—पुं°—बालः-उपचारः—–—बच्चों की चिकित्सा
- **बालोपवीतम्**—नपुं°—बालः-उपवीतम्—–—लंगोटी, रुमाली
- **बालकदली**—स्त्री°—बालः-कदली—–—केले का नया पौधा
- **बालकुन्दः**—पुं°—बालः-कुन्दः—–—एक प्रकार की नई चमेली
- **बालकुन्दम्**—नपुं°—बालः-कुन्दम्—–—एक प्रकार की नई चमेली
- **बालकुन्दम्**—नपुं°—बालः-कुन्दम्—–—चमेली की नई खिली हुई कली
- **बालकृमिः**—पुं°—बालः-कृमिः—–—जूँ
- **बालकृष्णः**—पुं°—बालः-कृष्णः—–—बालक के रूप में कृष्ण
- **बालक्रीडनम्**—नपुं°—बालः-क्रीडनम्—–—बच्चे का ख़िलौना या खेल

- **बालक्रीडनकम्**—नपुं°—बालः-क्रीडनकम्—-—बच्चे का ख़िलौना
- **बालक्रीडनकः**—पुं°—बालः-क्रीडनकः—-—गेंद
- **बालक्रीडनकः**—पुं°—बालः-क्रीडनकः—-—शिव का विशेषण
- **बालक्रीडा**—स्त्री°—बालः-क्रीडा—-—बच्चों का खेल, बालकों या तरुणों का खेल
- **बालखिल्यः**—पुं°—बालः-खिल्यः—-—ब्रह्मा के रोम से उत्पन्न, अंगूठे के समान आकारवली दिव्य मूर्तियाँ (जो गिनती में साठ हजार समझी जाती हैं )
- **बालगर्भिणी**—स्त्री°—बालः-गर्भिणी—-—पहली बार गाभिन हुई गाय
- **बालगोपालः**—पुं°—बालः-गोपालः—-—'तरुण ग्वाला' बालगोपाल के रूप में कृष्ण का विशेषण
- **बालग्रहः**—पुं°—बालः-ग्रहः—-—बालकों को पीडा पहुँचाने वाला पिशाच (या उपग्रह)
- **बालचन्द्रः**—पुं°—बालः-चन्द्रः—-—दूज का चाँद, बढ़ता हुआ चाँद
- **बालचन्द्रमस्**—पुं°—बालः-चन्द्रमस्—-—दूज का चाँद, बढ़ता हुआ चाँद
- **बालचरितम्**—नपुं°—बालः-चरितम्—-—तरुणों के खेल
- **बालचरितम्**—नपुं°—बालः-चरितम्—-—बाललीला, बाल्यजीवन के कारनामें
- **बालचर्यः**—पुं°—बालः-चर्यः—-—कार्तिकेय का नाम
- **बालचर्या**—स्त्री°—बालः-चर्या—-—बच्चे का व्यवहार
- **बालज**—वि°—बालः-ज—-—बालों से उत्पन्न
- **बालतनयः**—पुं°—बालः-तनयः—-—खदिर का वृक्ष, खैर
- **बालतन्त्रम्**—नपुं°—बालः-तन्त्रम्—-—धात्रीकर्म
- **बालतृणम्**—नपुं°—बालः-तृणम्—-—नई दूब, हरी घास
- **बालदलकः**—पुं°—बालः-दलकः—-—खैर
- **बालधिः**—पुं°—बालः-धिः—-—बालों वाली पूँछ
- **बालपाश्या**—स्त्री°—बालः-पाश्या—-—बालों की माँग में पहने जाने के योग्य आभूषण
- **बालपाश्या**—स्त्री°—बालः-पाश्या—-—बालों की चोटी में धारण की जाने वाली मोतियों की लड़ियाँ
- **बालपुष्टिका**—स्त्री°—बालः-पुष्टिका—-—एक प्रकार की चमेली
- **बालपुष्टी**—स्त्री°—बालः-पुष्टी—-—एक प्रकार की चमेली
- **बालबोधः**—पुं°—बालः-बोधः—-—बच्चों की शिक्षा
- **बालबोधः**—पुं°—बालः-बोधः—-—अनुभवशून्य नये बालकों की शक्ति के अनुसार कोई कार्य
- **बालभद्रकः**—पुं°—बालः-भद्रकः—-—एक प्रकार का विष

- **बालभारः**—पुं॰—बालः-भारः—-—बालो से भरी हुई लम्बी पूँछ
- **बालभावः**—पुं॰—बालः-भावः—-—बचपन, बाल्यावस्था
- **बालभैषज्यम्**—नपुं॰—बालः-भैषज्यम्—-—एक प्रकार का अंजन
- **बालभोज्यः**—पुं॰—बालः-भोज्यः—-—मटर
- **बालमृगः**—पुं॰—बालः-मृगः—-—मृग छौना
- **बालयज्ञोपवीतकम्**—नपुं॰—बालः-यज्ञोपवीतकम्—-—वक्षःस्थल के ऊपर से पहने जाने वाला जनेऊ
- **बालराजम्**—नपुं॰—बालः-राजम्—-—वैदूर्यमणि, नीलम्
- **बालरोगः**—पुं॰—बालः-रोगः—-—बच्चों का रोग
- **बाललता**—स्त्री॰—बालः-लता—-—नूतन बेल
- **बाललीला**—स्त्री॰—बालः-लीला—-—बच्चों के खेल, बालकों का मनोविनोद
- **बालवत्सः**—पुं॰—बालः-वत्सः—-—नन्हा बछड़ा
- **बालवत्सः**—पुं॰—बालः-वत्सः—-—कबूतर
- **बालवायजम्**—नपुं॰—बालः-वायजम्—-—वैदूर्यमणि, नीलम्
- **बालवासस्**—नपुं॰—बालः-वासस्—-—ऊनी वस्त्र
- **बालवाह्यः**—पुं॰—बालः-वाह्यः—-—जंगली बकरा
- **बालविधवा**—स्त्री॰—बालः-विधवा—-—बाल्यावस्था में ही जिसका पति मर गया हो
- **बालव्यजनम्**—नपुं॰—बालः-व्यजनम्—-—चंवर, चौरी (सुरागाय के बालों से बनी चौरी जो एक प्रकार का राजचिह्न है)
- **बालसखिः**—पुं॰—बालः-सखिः—-—बाल्यावस्था से बना मित्र, बचपन का दोस्त
- **बालसन्ध्या**—स्त्री॰—बालः-सन्ध्या—-—झुटपुटा
- **बालसुहृद्**—पुं॰—बालः-सुहृद्—-—बचपन का मित्र
- **बालसूर्यः**—पुं॰—बालः-सूर्यः—-—वैदूर्यमणि, नीलम्
- **बालसूर्यकः**—पुं॰—बालः-सूर्यकः—-—वैदूर्यमणि, नीलम्
- **बालहत्या**—स्त्री॰—बालः-हत्या—-—बच्चे की हत्या
- **बालहस्तः**—पुं॰—बालः-हस्तः—-—बालों वाली पूँछ
- **बालक**—वि॰—-—बाल + कन्—बच्चों जैसा, नन्हा, अवयस्क
- **बालक**—वि॰—-—बाल + कन्—अनजान
- **बालकः**—पुं॰—-—-—बच्चा, बाल

- **बालकः**—पुं०—-—-—अवयस्क
- **बालकः**—पुं०—-—बाल + कन्—अँगूठी
- **बालकः**—पुं०—-—बाल + कन्—मूर्ख या बुद्धू
- **बालकः**—पुं०—-—बाल + कन्—कड़ा, कंकण
- **बालकः**—पुं०—-—बाल + कन्—हाथी या घोड़े की पूँछ
- **बालकम्**—नपुं०—-—-—अँगूठी
- **बालकहत्या**—स्त्री०—बालकः-हत्या—-—बच्चे की हत्या
- **बाला**—स्त्री०—-—बाल + टाप्—लड़की, कन्या
- **बाला**—स्त्री०—-—बाल + टाप्—सोलह वर्ष से कम आयु की युवती
- **बाला**—स्त्री०—-—बाल + टाप्—तरुणी, युवती
- **बाला**—स्त्री०—-—बाल + टाप्—चमेली का एक भेद
- **बाला**—स्त्री०—-—बाल + टाप्—नारियल
- **बाला**—स्त्री०—-—बाल + टाप्—घृतकुमारी का पौधा
- **बाला**—स्त्री०—-—बाल + टाप्—इलायची
- **बाला**—स्त्री०—-—बाल + टाप्—हल्दी
- **बालाहत्या**—स्त्री०—बाला-हत्या—-—स्त्रीहत्या
- **बालिः**—पुं०—-—बल् + इन्—एक प्रसिद्ध बानरराज का नाम
- **बालिहन्**—पुं०—बालिः-हन्—-—राम का विशेषण
- **बालिहन्तृ**—पुं०—बालिः-हन्तृ—-—राम का विशेषण
- **बालिका**—स्त्री०—-—बाला + कन् + टाप्, इत्वम्—लड़की
- **बालिका**—स्त्री०—-—-—कान की बाली की घुंडी
- **बालिका**—स्त्री०—-—-—छोटी इलायची
- **बालिका**—स्त्री०—-—-—रेत
- **बालिका**—स्त्री०—-—-—पत्तों की सरसराहट
- **बालिन्**—पुं०—-—बाल + इनि—एक बानर का नाम
- **बालिनी**—स्त्री०—-—बालिन् + ङीप्—अश्विनी नक्षत्र
- **बालिमन्**—पुं०—-—बाल + इमनिच्—बचपन, बाल्यावस्था, लड़कपन

- **बालिश**—वि॰—-—बांडि श्यति, बाडि + शो + ड डलयोरभेदः—बच्चों जैसा, अबोध, मूर्ख
- **बालिश**—वि॰—-—बांडि श्यति, बाडि + शो + ड डलयोरभेदः—बच्चा
- **बालिश**—वि॰—-—बांडि श्यति, बाडि + शो + ड डलयोरभेदः—मूर्ख, अनजान
- **बालिश**—वि॰—-—बांडि श्यति, बाडि + शो + ड डलयोरभेदः—लापरवाह
- **बालिशः**—पुं॰—-—-—मूर्ख, बुद्धू
- **बालिशः**—पुं॰—-—-—बच्चा, बालक
- **बालिशम्**—नपुं॰—-—-—तकिया
- **बालिश्यम्**—नपुं॰—-—बालिश + ष्यञ्—लड़कपन, बचपन
- **बालिश्यम्**—नपुं॰—-—बालिश + ष्यञ्—बचकानापन, मूर्खता, बेवक़ूफी
- **बाली**—स्त्री॰—-—बालि + ङीष्—एक प्रकार की कान की वाली
- **बालीशः**—पुं॰—-—-—मूत्रावरोध
- **बालुः**—पुं॰—-—बल + उण्—एक प्रकार का गंध द्रव्य
- **बालुकम्**—नपुं॰—-—बालु + कन्—एक प्रकार का गंध द्रव्य
- **बालुका**—स्त्री॰—-—-—रेत, बजरी,चुर्ण,कपूर
- **बालुकी**—स्त्री॰—-—बल + उकञ् + ङीप्—एक प्रकार की ककड़ी
- **बालुङ्की**—स्त्री॰—-—बल + उकञ् + ङीप्—एक प्रकार की ककड़ी
- **बालुङ्गी**—स्त्री॰—-—बल + उकञ् + ङीप्—एक प्रकार की ककड़ी
- **बालूकः**—पुं॰—-—बल + ऊकञ् —एक प्रकार का बिष
- **बालेय**—वि॰—-—बलि + ढञ्—बलि देने के लिए उपयुक्त
- **बालेय**—वि॰—-—-—मृदु, मुलायम
- **बालेय**—वि॰—-—-—बलि देने के लिए उपयुक्त
- **बालेयः**—पुं॰—-—-—गधा
- **बाल्यम्**—नपुं॰—-—बाल + ष्यञ्—लड़कपन, बचपन
- **बाल्यम्**—नपुं॰—-—बाल + ष्यञ्—(चन्द्रमा के) बढ़ने की अवधि
- **बाल्यम्**—नपुं॰—-—बाल + ष्यञ्—समझ की अपरिपक्वता, मूर्खता, अबोधता
- **बाल्हकाः**—पुं॰—-—बल्हिदेशे भवाः- बल्हि + वुञ्—बल्हि के अधिवासी
- **बाल्हिकाः**—पुं॰—-—बल्हिदेशे भवाः- बल्हि + ठञ्—बल्हि के अधिवासी

- **बाल्हीकाः**—पुं॰——बल्हिदेशे भवाः- बल्हि + ठञ, पृषो॰ पक्षे दीर्घत्वम्—बल्हि के अधिवासी
- **बाल्हकः**—पुं॰————बाल्हीकों का राजा
- **बाल्हकः**—पुं॰————वलख का घोड़ा
- **बाल्हकम्**—नपुं॰————केसर, ज़ाफरान
- **बाल्हकम्**—नपुं॰————हींग
- **बाल्हिः**—पुं॰————एक देश का नाम
- **बाल्हिज**—वि॰—बाल्हिः-ज——वलख देश में पला, बल्ख देश की नसल
- **बाष्पः**—पुं॰——बाध् - पृषो॰ सत्वं पत्वं वा—आँसू
- **बाष्पः**—पुं॰——बाध् - पृषो॰ सत्वं पत्वं वा—भाप, प्रवाष्प, कुहरा
- **बाष्पः**—पुं॰——बाध् - पृषो॰ सत्वं पत्वं वा—लोहा
- **बाष्पम्**—नपुं॰————आँसू
- **बाष्पम्**—नपुं॰————भाप, प्रवाष्प, कुहरा
- **बाष्पम्**—नपुं॰————लोहा
- **बाष्पाम्बु**—नपुं॰—बाष्पः-अम्बु——आँसू
- **बाष्पोद्भवः**—पुं॰—बाष्पः-उद्भवः——आँसुओं का आना
- **बाष्पकण्ठ**—वि॰—बाष्पः-कण्ठ——जिसका गला भर आया हो, गद्‌गद् कंठ वाला
- **बाष्पदुर्दिनम्**—नपुं॰—बाष्पः-दुर्दिनम्——आँसुओं की बाढ़
- **बाष्पपूरः**—पुं॰—बाष्पः-पूरः——आँसुओं का फूट पड़ना, आँसुओं का बाढ़
- **बाष्पमोक्षः**—पुं॰—बाष्पः-मोक्षः——आँसू वहाना
- **बाष्पमोचनम्**—नपुं॰—बाष्पः-मोचनम्——आँसू वहाना
- **बाष्पबिन्दुः**—पुं॰—बाष्पः-बिन्दुः——आँसू की बूँद
- **बाष्पसन्दिग्ध**—वि॰—बाष्पः-सन्दिग्ध——जों आँसुओं के कारण अस्पष्ट हो
- **बाष्पाय**—ना॰ धा॰ आ॰ <बाष्पायते>————आँसू बहाना, रोना
- **बास्त**—वि॰——बस्त + अण्—बकरे से उत्पन्न या प्राप्त
- **बाहः**—पुं॰——बाहुः पृषो॰ वह् + णिच् + अच्, बवयोरभेदः—भुजा
- **बाहः**—पुं॰——बाहुः पृषो॰ वह् + णिच् + अच्, बवयोरभेदः—घोड़ा
- **बाहा**—पुं॰————भुजा

- **बाहाबाहवि** —अव्य°—बाहा-बाहवि—-—हस्ताहस्ति, भुजा से भुजा
- **बाहीकाः**—पुं°,ब° व°—-—वह् + ईकण् ववयोरभेदः—पंजाब के अधिवासी
- **बाहीकः**—पुं°—-—-—पंजाबी
- **बाहीकः**—पुं°—-—-—बैल
- **बाहुः**—पुं°—-—बाध् + कु, धस्य हः—भुजा
- **बाहुः**—पुं°—-—बाध् + कु, धस्य हः—कलई
- **बाहुः**—पुं°—-—बाध् + कु, धस्य हः—पशु का अगला पैर
- **बाहुः**—पुं°—-—बाध् + कु, धस्य हः—द्वार की चौखट का बाज़ू
- **बाहुः**—पुं°—-—बाध् + कु, धस्य हः—समकोण त्रिभुज का आधार
- **बाहू**—पुं°,द्वि° व°—-—-—आर्द्रा नक्षत्र
- **बाहूत्क्षेपम्**—अव्य°—बाहुः-उत्क्षेपम्—-—भुजाओं को ऊपर उठा कर
- **बाहुकुण्ठ**—वि°—बाहुः-कुण्ठ—-—लुंजा, जिसका हाथ विकृत हो गया हो
- **बाहुकुब्ज**—वि°—बाहुः-कुब्ज—-—लुंजा, जिसका हाथ विकृत हो गया हो
- **बाहुकुन्थः**—पुं°—बाहुः-कुन्थः—-—(पक्षी का) बाज़ू, डैना
- **बाहुचापः**—पुं°—बाहुः-चापः—-—पौरुष की माप, अर्थात् दोनों हाथों को फैलाकर मापी हुई दूरी
- **बाहुजः**—पुं°—बाहुः-जः—-—क्षत्रिय वर्ण का व्यक्ति
- **बाहुजः**—पुं°—बाहुः-जः—-—तोता
- **बाहुज्या**—स्त्री°—बाहुः-ज्या—-—चाप के सिरों को मिलाने वाली सीधी रेखा
- **बाहुत्रः**—पुं°—बाहुः-त्रः—-—भुजाओं की रक्षा करने वाला कवचविशेष
- **बाहुत्रम्**—नपुं°—बाहुः-त्रम्—-—भुजाओं की रक्षा करने वाला कवचविशेष
- **बाहुत्राणम्**—नपुं°—बाहुः-त्राणम्—-—भुजाओं की रक्षा करने वाला कवचविशेष
- **बाहुदण्डः**—पुं°—बाहुः-दण्डः—-—डंडे की भांति लंबी भुजा
- **बाहुदण्डः**—पुं°—बाहुः-दण्डः—-—भुजा या मुक्के से दण्डित करना
- **बाहुपाशः**—पुं°—बाहुः-पाशः—-—मल्लयुद्ध में एक घेरा बनाना
- **बाहुप्रहरणम्**—नपुं°—बाहुः-प्रहरणम्—-—घूँसों की लड़ाई, मल्लयुद्ध
- **बाहुबलम्**—नपुं°—बाहुः-बलम्—-—भुजा की ताक़त मांसपेशियों की शक्ति
- **बाहुभूषणम्**—नपुं°—बाहुः-भूषणम्—-—भुजा में पहना जाने वाला आभूषण, बाजूबंद, अंगद

- **बाहुभूषा**—स्त्री°—बाहुः-भूषा—-—भुजा में पहना जाने वाला आभूषण, बाजूबंद, अंगद
- **बाहुभेदिन्**—पुं°—बाहुः-भेदिन्—-—विष्णु का विशेषण
- **बाहुमूलम्**—नपुं°—बाहुः-मूलम्—-—कांख
- **बाहुमूलम्**—नपुं°—बाहुः-मूलम्—-—कंधे और बाहु का जोड़
- **बाहुयुद्धम्**—नपुं°—बाहुः-युद्धम्—-—हाथापाई, मल्लयुद्धम् घूँसों की लड़ाई
- **बाहुयोधः**—पुं°—बाहुः-योधः—-—मुष्टि योद्धा, घूँसेबाज़
- **बाहुयोधिन्**—पुं°—बाहुः-योधिन्—-—मुष्टि योद्धा, घूँसेबाज़
- **बाहुलता**—स्त्री°—बाहुः-लता—-—भुजा की भांति बेल
- **बाह्वन्तरम्**—नपुं°—बाहुः-अन्तरम्—-—स्तन, वक्षःस्थल
- **बाहुवीर्यम्**—नपुं°—बाहुः-वीर्यम्—-—भुजाओं की शक्ति
- **बाहुव्यायाम**—वि°—बाहुः-व्यायाम—-—कसरत
- **बाहुशालिन्**—पुं°—बाहुः-शालिन्—-—शिव का विशेषण
- **बाहुशालिन्**—पुं°—बाहुः-शालिन्—-—भीम का विशेषण
- **बाहुशिखरम्**—नपुं°—बाहुः-शिखरम्—-—भुजा का ऊपरी भाग, कंधा
- **बाहुसंभवः**—पुं°—बाहुः-संभवः—-—क्षत्रिय जाति का पुरुष
- **बाहुसहस्रभृत्**—पुं°—बाहुः-सहस्रभृत्—-—कार्तवीर्य राजा का विशेषण
- **बाहुकः**—पुं°—-—बाहु + कै + क—बन्दर
- **बाहुकः**—पुं°—-—बाहु + कै + क—कर्कोटक के द्वारा बौना बना दिये जाने पर नल का बदला हुआ नाम
- **बाहुगुण्यम्**—नपुं°—-—बहुगुण + ष्यञ्—अनेक सद्गुण और श्रेष्ठताओं का स्वामित्व
- **बाहुदन्तकम्**—नपुं°—-—बहुदन्तक + अण्—नैतिक कर्तव्यों का स्मृति के रूप में निरूपण जिसके रचयति इन्द्र कहे जाते हैं
- **बाहुदन्तेयः**—पुं°—-—बहुदन्त + ढ—इन्द्र का विशेषण
- **बाहुदा**—पुं°—-—बाहु + दा + क + टाप्—एक नदी का नाम
- **बाहुभाष्यम्**—नपुं°—-—बहुभाष् + ष्यञ्—मुखरता, वाचालता
- **बाहुरूप्यम्**—नपुं°—-—बहुरूप + ष्यञ्—बहुरूपता, विविधता
- **बाहुलः**—पुं°—-—बहुल + अण्—अग्नि
- **बाहुलः**—पुं°—-—बहुल + अण्—कार्तिक का महीना
- **बाहुलम्**—नपुं°—-—-—बहुरूपता

- **बाहुलम्**—नपुं°—-——-—भुजाओं की रक्षा के लिए कवच विशेष
- **बाहुलग्रीवः**—पुं°—बाहुलम्-ग्रीवः——-—मोर
- **बाहुलकम्**—नपुं°——-—बाहुल + कन्—अनेकरूपता
- **बाहुलकम्**—नपुं°——-—बाहुल + कन्—व्याकरण में प्रयुक्त विधिविशेष
- **बाहुलेयः**—पुं°—-—बहुला + ढक्—कार्तिकेय जा विशेषण
- **बहुल्यम्**—नपुं°—-—बहुला + ष्यञ्—बहुतायत, प्राचुर्य, यथेष्टता
- **बहुल्यम्**—नपुं°——-—बहुला + ष्यञ्—बहुरूपता, अनेकता, विविधता
- **बहुल्यम्**—नपुं°——-—बहुला + ष्यञ्—बस्तुओं का सामान्य क्रम या प्रचलित व्यवस्था
- **बाहूबाहवि**—अव्य°——-—बाहुभिर्बाहुभिः-प्रहृअत्येदं प्रवृत्तं युद्धम्—भुजा से भुजा मिला कर, हस्ताहस्ति, धमासान युद्ध
- **बाह्य**—वि° ——-—बहिर्भवः-ष्यञ्, टिलोपः—बाहर का, बाहर की ओर का, बाहरी, बहिर्देश, बाहर स्थित
- **बाह्यनामन्**—नपुं°—-——-—बाहरी नाम, अर्थात् पत्र की पीठ् पर लिखा हुआ पता या शिरोनाम, सरनामा
- **बाह्य**—वि°——-——विदेशी, अपरिचित
- **बाह्य**—वि°——-——बहिष्कृत, कटघरे से बाहर
- **बाह्य**—वि°——-——समाज से बहिष्कृत, जातिबहिष्कृत
- **बाह्यः**—पुं°——-——अपरिचित
- **बाह्यम्**—अव्य°——-——बाहर, बाहर की ओर, बाहरी ढंस से
- **बाह्येन**—अव्य°—-—-—बाहर, बाहर की ओर, बाहरी ढंस से
- **बाह्ये** —अव्य°—-—-—बाहर, बाहर की ओर, बाहरी ढंस से
- **बाह्वृच्यम्**—नपुं°——-—बह् वृच + ष्यञ्—ऋग्वेद का परम्परागत अध्यापन
- **बिट्**—भ्वा° पर° <बेटति>——-——शपथ लेना
- **बिट्**—भ्वा° पर° <बेटति>——-——अभिशाप देना
- **बिट्**—भ्वा° पर° <बेटति>——-——चिल्लाना, जोर से बोलना
- **बिटकः**—पुं°——-—पिटक, पृषो°—फोड़ा, फुंसी
- **बिटकम्**—नपुं°—-—पिटक, पृषो°—फोड़ा, फुंसी
- **बिटका**—स्त्री°——-—पिटक, पृषो°—फोड़ा, फुंसी
- **बिडम्**—नपुं°——-—बिड् + क—एक प्रकार का नमक
- **बिडालः**—पुं°——-—बिड् + कालन्—बिस्ता, बिलाब

- **बिडालः**—पुं°—-—बिड् + कालन्—आँख का डेला
- **बिडालपदः**—पुं°—बिडालः-पदः—-—१६ माशे के तोल का बट्टा
- **बिडालपदकम्**—नपुं°—बिडालः-पदकम्—-—१६ माशे के तोल का बट्टा
- **बिडालकः**—पुं°—-—बिडाल + कन्—बिलाव
- **बिडालकः**—पुं°—-—बिडाल + कन्—आँख के बाहरी भाग पर मल्हम लगाना
- **बिडालकम्**—नपुं°—-—-—पीली मल्हम
- **बिडौजस्**—पुं°—-—वेवेष्टि विट् व्यापकमोजो यस्य विडौजाः, पृषो° वृद्धिः—इन्द्र का विशेषण
- **बिद्** —भ्वा° पर° —-—-—खण्ड खण्ड करना
- **बिद्** —भ्वा° पर°—-—-—बाँटना
- **बिन्द्**—भ्वा° पर° <बिंदति>—-—-—खण्ड खण्ड करना
- **बिन्द्**—भ्वा° पर° <बिंदति>—-—-—बाँटना
- **बिदलम्**—नपुं°—-— विघट्टितानि दलानि यस्य - वि + दल् + क—टुकड़े टुकड़े हुए, आरपार चीरा हुआ
- **बिदलम्**—नपुं°—-—-—खुला हुआ, (फूल आदि) खिला हुआ
- **बिन्दुः**—पुं°—-—बिन्द् + उ—बूंद, बिंदी
- **बिन्दुः**—पुं°—-—बिन्द् + उ—बिंदु, बिंदी
- **बिन्दुः**—पुं°—-—बिन्द् + उ—हाथी के शरीर पर रंगीन बिंद या चिह्न
- **बिन्दुः**—पुं°—-—बिन्द् + उ—शून्य, सिफर
- **बिन्दुचित्रकः**—पुं°—बिन्दुः-चित्रकः—-—चित्तीदार हरिण
- **बिन्दुजालम्**—नपुं°—बिन्दुः-जालम्—-—बूंदो का समूह
- **बिन्दुजालम्**—नपुं°—बिन्दुः-जालम्—-—हाथी के सूंड और शरीर पर बनाये गये चित्रण, चित्तियाँ
- **बिन्दुजालकम्**—नपुं°—बिन्दुः-जालकम्—-—बूंदो का समूह
- **बिन्दुजालकम्**—नपुं°—बिन्दुः-जालकम्—-—हाथी के सूंड और शरीर पर बनाये गये चित्रण, चित्तियाँ
- **बिन्दुतन्त्रः**—पुं°—बिन्दुः-तन्त्रः—-—पासा
- **बिन्दुतन्त्रः**—पुं°—बिन्दुः-तन्त्रः—-—शतरंज की बिसात
- **बिन्दुदेवः**—पुं°—बिन्दुः-देवः—-—शिव का विशेषण
- **बिन्दुपत्रः**—पुं°—बिन्दुः-पत्रः—-—एक प्रकार का भोजपत्र
- **बिन्दुफलम्**—नपुं°—बिन्दुः-फलम्—-—मोती

- **बिन्दुरेखकः**—पुं°—बिन्दुः-रेखकः—-—अनुस्वार
- **बिन्दुरेखकः**—पुं°—बिन्दुः-रेखकः—-—एक प्रकार का पक्षी
- **बिन्दुरेखा**—स्त्री°—बिन्दुः-रेखा—-—विन्दुओं की पंक्ति
- **बिन्दुवासरः**—पुं°—बिन्दुः-वासरः—-—गर्भाधान का दिन
- **बिब्बोकः**—पुं°—-—-—अभिमान के कारण अपने प्रियतम पदार्थ की ओर उदासीनता का प्रदर्शन
- **बिब्बोकः**—पुं°—-—-—घमंड के कारण उदासीनता
- **बिब्बोकः**—पुं°—-—-—केलिपरक या प्रीतिविषयक संकेत
- **बिभित्सा**—स्त्री°—-—भिद् + सन् + अ + टाप्—भेदने की इच्छा, बींधने की या छेद करने की इच्छा
- **बिभित्सु**—वि°—-—भिद् + सन् + उ—छेदने या बींधने की इच्छा
- **बिभीषणः**—पुं°—-—भी + सन् + ल्युट्—एक राक्षस का नाम, रावण का भाई
- **बिभ्रक्षुः**—पुं°—-—भ्रस्ज् + सन् + उ—आग
- **बिभ्रज्जिसुः**—पुं°—-—भ्रस्ज् + सन् + उ, विकल्पेन इट्—आग
- **बिम्बः** —पुं°—-—बी + वन् नि° साधुः—सूर्यमण्डल या चन्द्रमंडल
- **बिम्बम्**—नपुं°—-—बी + वन् नि° साधुः—सूर्यमण्डल या चन्द्रमंडल
- **बिम्बः**—पुं°—-—बी + वन् नि° साधुः—सूर्यमण्डल या चन्द्रमण्डल
- **बिम्बः**—पुं°—-—-—कोई गोल या मंडलाकार सतह, मंडल या गोला
- **बिम्बः**—पुं°—-—बी + वन् नि° साधुः—प्रतिमा, छाया, प्रतिविंब
- **बिम्बः**—पुं°—-—बी + वन् नि° साधुः—शीशा, दर्पण
- **बिम्बः**—पुं°—-—बी + वन् नि° साधुः—कलश
- **बिम्बः**—पुं°—-—बी + वन् नि° साधुः—उपमित पदार्थ
- **बिम्बम्**—नपुं°—-—-—सूर्यमण्डल या चन्द्रमण्डल
- **बिम्बम्**—नपुं°—-—-—कोई गोल या मंडलाकार सतह, मंडल या गोला
- **बिम्बम्**—नपुं°—-—-—प्रतिमा, छाया, प्रतिविंब
- **बिम्बम्**—नपुं°—-—-—शीशा, दर्पण
- **बिम्बम्**—नपुं°—-—-—कलश
- **बिम्बम्**—नपुं°—-—-—उपमित पदार्थ
- **बिम्बम्**—नपुं°—-—-—एक वृक्ष का फल

- **बिम्बोष्ठ**—वि°—बिम्बः-ओष्ठ—-—बिंब फल के समान लाल-लाल सुंदर होठों वाला
- **बिम्बोष्ठः**—पुं°—बिम्बः-ओष्ठः—-—बिंब फल की भांति ओष्ठ
- **बिम्बकम्**—नपुं°—-—बिम्ब + कन्—सूर्यमंडल या चन्द्रमण्डल
- **बिम्बकम्**—नपुं°—-—बिम्ब + कन्—बिंबफल
- **बिम्बिका**—स्त्री°—-—बिम्ब + कन्, इत्वम्—सूर्यमंडल या चन्द्रमण्डल
- **बिम्बिका**—स्त्री°—-—बिम्ब + कन्, इत्वम्—बिंब का पौधा
- **बिम्बित**—वि°—-—बिम्ब + इतच्—प्रतिबिंबित, प्रति छाया पड़ी हुई
- **बिम्बित**—वि°—-—बिम्ब + इतच्—चित्रित
- **बिल्**—तु° पर° <बिलति>, चुरा° उभ° <बेलयति>, <बेलयते>—-—-—खंड खंड करना फाड़ना, तोड़ना, बांटना, टुकड़े-टुकड़े करना
- **बिलम्**—नपुं°—-—बिल् + क—छिद्र, विवर, खूड (हल चलाने से बनी गहरी सीधी रेखा)
- **बिलम्**—नपुं°—-—बिल् + क—रिक्तस्थान, गर्त, छिद्र
- **बिलम्**—नपुं°—-—बिल् + क—द्वारक, छिद्र, सूराख
- **बिलम्**—नपुं°—-—बिल् + क—कंदरा, कोटरा
- **बिलः**—पुं°—-—-—इन्द्र के घोड़े 'उच्चैः श्रवा' का नामान्तर
- **बिलौकस्**—पुं°—बिलम्-ओकस्—-—बिल में रहने वाला जानवर
- **बिलकारिन्**—पुं°—बिलम्-कारिन्—-—चूहा
- **बिलयोनि**—वि°—बिलम्-योनि—-—बिलजन्तुओं की नस्ल के जानवर
- **बिलवासः**—पुं°—बिलम्-वासः—-—गंधमार्जार
- **बिलवासिन्**—पुं°—बिलम्-वासिन्—-—साँप
- **बिलङ्गमः**—पुं°—-—बिल + गम् + खच्, मुम्—सर्प, साँप
- **बिलेशयः**—पुं°—-—बिले शेते-शी + अच्, अलुक् स°—साँप
- **बिलेशयः**—पुं°—-—बिले शेते-शी + अच्, अलुक् स°—मूसा, चूहा
- **बिलेशयः**—पुं°—-—बिले शेते-शी + अच्, अलुक् स°—मांद में रहने वाला कोई भी जन्तु
- **बिल्लः**—पुं°—-—बिल + ला + क, नि° अकार लोपः—गर्त
- **बिल्लः**—पुं°—-—-—विशेषतः थाँवला, आलवाल
- **बिल्लसूः**—स्त्री°—बिल्लः-सूः—-—दस बच्चों की माँ
- **बिल्वः**—पुं°—-—बिल् + वन्—बेल नामक वृक्ष

- **बिल्वम्**—नपुं॰———–—बेल का फल
- **बिल्वम्**—नपुं॰———–—एक विशेष तोल, पल भर
- **बिल्वण्दडः**—पुं॰—बिल्वः-दण्डः———शिव का विशेषण
- **बिल्वपेशिका**—स्त्री॰—बिल्वः-पेशिका—-—बेल का छिल्का (जो लकड़ी के समान कड़ा होता है)
- **बिल्वपेशी**—स्त्री॰—बिल्वः-पेशी—-—बेल का छिल्का (जो लकड़ी के समान कड़ा होता है)
- **बिल्ववनम्**—नपुं॰—बिल्वः-वनम्—-—बेलों का जंगल
- **बिल्वकीया**—स्त्री॰—-—बिल्व + छ, कुक्—वह स्थान जहाँ बेल के पौधे लगाये गए हों
- **बिस्**—दिवा॰ पर॰ <बिस्यति>———–—जाना, हिलना-डुलना
- **बिस्**—दिवा॰ पर॰ <बिस्यति>———–—उकसाना, प्रेरित करना, भड़काना
- **बिस्**—दिवा॰ पर॰ <बिस्यति>———–—फेंकना, डाल देना
- **बिस्**—दिवा॰ पर॰ <बिस्यति>———–—टुकड़े टुकड़े करना
- **बिसम्**—नपुं॰—-—बिस् + क—कमल तंतु
- **बिसम्**—नपुं॰—-—बिस् + क—कमल की तन्तु वाली डंडी
- **बिसकण्ठिका**—पुं॰—बिसम्-कण्ठिका—-—छोटा सारस
- **बिसकण्ठिन्**—पुं॰—बिसम्-कण्ठिन्—-—छोटा सारस
- **बिसकुसुमम्**—नपुं॰—बिसम्-कुसुमम्—-—कमल का फूल
- **बिसपुष्पम्**—नपुं॰—बिसम्-पुष्पम्—-—कमल का फूल
- **बिसप्रसूनम्**—नपुं॰—बिसम्-प्रसूनम्—-—कमल का फूल
- **बिसखादिका**—स्त्री॰—बिसम्-खादिका———कमल तन्तुओं को खाने वाली
- **बिसग्रन्थिः**—पुं॰—बिसम्-ग्रन्थिः———कमलडंडी के ऊपर की गांठ
- **बिसच्छेदः**—पुं॰—बिसम्-छेदः—-—कमल की तंतुमय डंडी का टुकड़ा
- **बिसच्छेदजम्**—नपुं॰—बिसम्-छेदजम्———कमल का फूल, कमल
- **बिसतन्तुः**—पुं॰—बिसम्-तन्तुः———कमल का रेशा
- **बिसनाभिः**—स्त्री॰—बिसम्-नाभिः—-—कमल का पौधा, पद्मिनी
- **बिसनासिका**—स्त्री॰—बिसम्-नासिका—-—एक प्रकार का सारस
- **बिसलम्**—नपुं॰—-—बिस + ला + क —नया अंकुर, अंखुवा, कली
- **बिसिनी**—स्त्री॰—-—बिस + इनि—कमलिनी, कमल का पौधा

